यह सम्वाद ऐसा निराला है कि हमेशा ताजा ही मालूम पड़ता है । इसीलिये कुछ समय बीतने पर भी जब संजय उसे केवल याद कर पाता है, तो भी वह जैसे आँखोंके सामने नाचता रहता है और ओझल नहीं होता । यही कारण है कि उसे 'तम्' न कहके 'इयम्' कहता है । 'तं' कहनेसे परोक्ष या ओझल जान पडता न ? मगर सो तो है नही । यह ठीक है कि उसका वर्णन तो अभी-अभी हुआ है । इसीलिये पहले भी 'तत्' की जगह 'एतत्' ही आया है । मगर यह बात इनकार नहीं की जा सकती कि वह दिमागमे नाचता जरूर था । नही तो साधारण चीज होने पर कभी 'तम्' भी जरूर कह देते । सारा वर्णन ही यही सूचित करता है । इतने पर भी वह सम्वाद अलौकिक होता ही नहीं यदि अर्जुनकी उस समयकी अलौकिक मनोवृत्तिके साथ ही गीताधर्मके उपदेशक एवं प्रथमाचार्य कृष्णकी भाव-भंगी भी दिव्य और अलौकिक न होती । दरअसल सारी खूबी और सारा मजा तो उपदेशककी भावभंगी और प्रतिपादन शैलीमे ही होता है । इसीलिये संजय स्वयमेव कृष्णकी उस निराली भावभंगीकी ओर इशारा करता हुआ कहता है कि—

तच्च संस्मृत्य संस्मृत्य रूपमत्यद्भुतं हरेः ।
विस्मयो मे महान् राजन् हृष्यामि च पुनः पुनः ।।७७।।

हे राजन्, हरिका—कृष्णका—वह अत्यन्त अद्भुत रूप याद कर करके मुझे महान् विस्मय हो रहा है और बार-बार गद्गद हो जाता हूँ ।।७७।।

इस श्लोकके सम्बन्धमे बहुत सी बातें थोडी देर पहले कही जा चुकी है । फिर भी कितनी ही कहनेको शेष है । बहुतोंको यह धारणा है कि संजय यहाँ भगवानके उस विश्वरूपके ही बारेमे कह रहा है जिसका वर्णन ग्यारहवे अध्यायमे आया है । प्राय: सभी भाष्यकारों और टीकाकारोंने यही अर्थ किया है । दर हकीकत मेरी नजरके सामने एक भी टीका अबतक ऐसी नही गुजरी है, जिसमे वैसा अर्थ न किया गया हो । हरिके रूपके अति, अद्भुत आदि विशेषणोसे ही और भी आसानीसे इस अर्थकी ओर लोग झुक पडे है । मगर हमने तो पहले लिखा है कि यह बात नहीं है । इसका कारण भी काफी दिया है । इतना ही नही । हमने तो यह भी चित्रित करनेका यत्न किया है कि जिस रूपका यहाँ उल्लेख है वह वस्तुतः किस तरहका था । रथपर अर्जुन और कृष्ण दोनों ही खडे थे । युद्धमे ऐसा ही होता था । कृष्ण घोडोंकी बाग पकडे खडे थे । मगर जब अर्जुनने अपना रोना गाना एकाएक शुरू कर दिया तो जो कृष्ण घोड़ोंकी ओर मुँह किये खड़े थे वह अचानक यह सुनते ही पीछे मुड़ पड़े और अर्जुनकी बाते गौरसे सुनने लगे । जैसे जैसे बातें सुनते जाते थे उनका चेहरा-मुहरा बदलता

जाता था। ऐसा होते होते "अशोच्यानन्वशोचस्त्व" (२।११) शुरू करनेके पहले तक उनकी जो अलौकिक भावभंगी हो चुकी थी हमने उसीका चित्र खींचनेका यत्न किया है और उसीसे यहाँ आशय है। भला विश्वरूप दर्शनसे और गीतोपदेशसे क्या ताल्लुक ? वह तो गीतोपदेशके बीचकी हजार बातोंमें केवल एक है। मगर यहाँ तो स्पष्ट ही गीताके समूचे सम्वादका और योगका उल्लेख है। योग भी वह जिसे कृष्णने कहा था, जिसे वह कह रहे थे। क्योंकि साफ ही "कथयतः" लिखा है। न कि जिसे दिखाया था। यह मार्केकी बात है।

एक बात और भी है। विश्वरूपके बारेमें ग्यारहवें अध्यायमें स्पष्ट ही कहा है कि अर्जुनके अलावे पहले किसीने भी उसे नहीं देखा था और न आगे कोई देख ही सकता है। यह बात हमने ग्यारहवें अध्यायके उन श्लोकोंको उद्धृत करके थोडी ही देर पहले सिद्ध की है। किन्तु यह बात झूठी हो जाती है यदि संजय उस विश्वरूपको याद करता है। क्योंकि स्मृतिके पहले तो देखना जरूरी है न ? बिना देखे स्मृति कैसी ? अर्जुन या कृष्णके मुखसे जो कुछ वर्णन ग्यारहवें अध्याय में आया था केवल उसे वहाँ कह देना और बात है। वह जैसेका तैसा सुनके ही हो सकता था। मगर उसमें वह मजा स्वयं संजयको नहीं मिल सकता था जो देखनेमें मिलता। देखे हुए हीका को प्रबलतम संस्कार होता है वही जगके उसे ला खडा करता है आँखोंके सामने। सुने हुएके बारेमें यह बात नहीं होती, नहीं हो सकती। संजयको दिव्य दृष्टि मिलनेपर भी ग्यारहवें अध्यायवाले कृष्णके वचनोंसे ही सिद्ध है कि वह विश्वरूप न तो पहले किसीने देखा था और न आगे कोई देख सकेगा। तब संजय उसे देख सकता था कैसे ? यह बात मानी कैसे जा सकती है ? लेकिन इस श्लोकके पदोंको पढके कोई भी कह सकता है कि आँखों देखे स्वरूपका ही उल्लेख संजय करता है। फलतः उपदेशके आरम्भवाले रूपसे ही यहाँ तात्पर्य है।

इसके सम्बन्धमें इसी श्लोकमें एक और भी प्रमाण मिल जाता है। हमने तो पहले ही कहा है कि विलक्षण और अलौकिक होनेके नाते ही उस सम्वादको आँखोंके सामने बराबर नाचनेवाला मानके उसे बार-बार 'एतत्', 'इमम्' कहा है। लेकिन कृष्णका विश्वरूप तो और भी ज्यादा आँखोंके सामने नाचनेवाला था। फिर भी उसे इसी श्लोकमें 'तच्च' कह दिया है। 'तत् च'में उसे 'तत्' या दूरका कहनेके क्या मानी हो सकते हैं। यह तो उलटीसी बात मालूम होती है। दरअसल 'एतत्' तो उसीको कहना उचित था। हाँ, उसमें एक खतरा जरूर था। कृष्णके उपदेशके समयके रूपके बाद विश्वदर्शनके समय विश्वरूप आया था। फलतः उससे निकटका यही पड़ता था। इसलिये एतत् कहनेसे स्वभावतः

लोग इसे ही समझ सकते थे। क्योंकि पहला रूप अपेक्षाकृत इससे दूर पड़ जाता था। इसीलिये संजयने 'तत्' कह दिया और सारा झमेला ही खत्म हो गया। क्योंकि अब तो मौका ही न रहा कि विश्वरूपका खयाल भी किया जाए। मगर जो लोग फिर भी विश्वरूपको ही मानते हैं उनके लिये तत्‌का औचित्य बताना कठिन है।

गीतोपदेशकी बातोंका उपसंहार करते हुए अन्तमें संजयने धृतराष्ट्रको धोकेमें रखना उचित न समझ विजय तथा पराजयके सम्बन्धमें भी अपनी स्पष्ट राय दे दी कि कौन जीतेगा, कौन हारेगा। इसका कारण भी धीरेसे बता दिया। जिस पक्षमें योगेश्वर कृष्ण हों जो सभी युक्तियोंके आचार्य हैं और जहाँ पार्थ जैसा धनुर्धर हो उस पक्षकी जीत न होगी तो होगी किसकी? यह तो मोटीसी बात है। शायद धृतराष्ट्रके मनमें कुछ आशा बँधी थी। क्योंकि एक तो वह अपने लड़कोंके मोहमें बुरी तरह फँसा था। दूसरे लोभ और मोहके करते उसकी विवेक-शक्ति नष्ट हो चुकी थी। ऐसी दशामें गीतोपदेशका युद्धपर क्या असर होगा यह बात वह शायद ही समझ सकता था।

यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम ॥७८॥

—योगेश्वर कृष्ण हैं (और) पार्थ (जैसा) धनुर्धर है वहीं लक्ष्मी, विजय, ऐश्वर्य और पक्की—अटल—नीति है, यही मेरा निश्चय है।७८।

अटल और पक्की नीति जहाँ रहेगी वहीं विजय भी होगी और उसके बाद उसमें स्थिरता भी आयेगी। इसीलिये तो भारविने किरातार्जुनीयमें कहा है कि जिस चीजको दुर्योधनने जैसे-तैसे जीत लिया था वह उसीको नीतिके बलसे सदाके लिये जीत लेना—उस विजयको स्थायी कर लेना—चाहता है, "दुरोदरछद्म-जितां समीहते नयेन जेतुं जगतीं सुयोधनः" (१।७)। कहनेका आशय यही है कि पाण्डवोंकी जीत भी होगी और वह स्थायी भी हो जायगी।

लक्ष्मी या सम्पत्ति और ऐश्वर्यमें अन्तर है। ऐश्वर्य व्यापक चीज है। शासनादि भी इसमें आ जाते हैं। भूतिका अर्थ विस्तार है, फैलाव है और हमने ऐश्वर्य इसीको कहा है ध्रुवा नीति कहनेसे कच्ची और बराबर बदलनेवाली दुर्योधनकी नीति घातक सिद्ध हो जाती है। चाहे जो हो। फिर भी नीति तो पक्की और स्थायी होनी चाहिये और गीताने उसीपर जोर दिया है।

इस अध्यायका विषय मोक्षसंन्यासयोग लिखा है। इससे स्पष्ट है कि संन्यास-से ही शुरू करके अन्तमें भी संन्यास ही आया है और उसीके साथ मोक्ष भी। यों

तो शुरूमें गीतामें दूसरे ढंगके भी संन्यासका वर्णन आया है और अठारहवें अध्यायके शुरूमें भी उसीको सभी कर्मोंके सदा त्यागके रूपमें लिखा है। मगर उससे मोक्ष तो होता नहीं। इसीलिये वह इस अध्यायका और गीताका भी विषय कभी हो नहीं सकता। हाँ, अन्तके ६६वें श्लोकमें मोक्षके साधनके [illegible] जिस संन्यासका वर्णन किया है वही गीताको मान्य है और [illegible] अध्यायका विषय है। चौथे अध्यायमें भी संन्यास आया है। मगर एक तो [illegible] ज्ञानके साथ आया है। दूसरे उस अध्यायका वही अकेला विषय नहीं है। हाँ, पाँचवेंका विषय सिर्फ संन्यास ही है। फिर भी यहाँ उसीको स्पष्ट कर दिया है कि उससे केवल ज्ञान ही नहीं होता, किन्तु मोक्ष भी मिलता है। इस प्रकार तीन अध्याय इस संन्यासके प्रतिपादनमें लगे हैं।

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे मोक्षसंन्यासयोगो नामाष्टादशोऽध्यायः ॥१८॥

श्रीमद्भगवद्गीताके रूपमें उपनिषद् रूपी ब्रह्मज्ञान-प्रतिपादक योगशास्त्रमें जो श्रीकृष्ण और अर्जुनका संवाद है उसका मोक्षसंन्यासयोग नामक अठारहवाँ अध्याय यही है।

कुछ लोगोंने 'इति'का अर्थ 'समाप्त हुआ' ऐसा किया है। [illegible] तो उसका अर्थ है 'यह'। यह पहले कही गई बातकी ही ओर [illegible] को याद कराता है। "इत्यहं वासुदेवस्य" (१८।७४) तथा "इति ते ज्ञानमाख्यातम्" (१८।६३) आदिमें सर्वत्र यही अर्थ इति शब्दका माना गया है। हमने यही लिखा भी है। समाप्ति तो अर्थसिद्ध चीज है, न कि शब्दार्थ और वह भी कुछ जँचती नहीं है। इसीसे हमने उसे छोड़ दिया है।



# गीताहृदय के मूल श्लोकों की वर्णानुक्रमणिका

श्लोक के बाद पहिले पृष्ठ संख्या दी गई है

फिर डेश के बाद श्लोक संख्या